षोडशवर्णककाञ्चनशतेन यो रत्नविंशतिं लभते । दशवर्णसुवर्णानामष्टाशीतिद्विशत्या किम् ॥३५॥
गोधूमानां मानीनेव नयता योजनत्रयं लब्धा । षष्टिः पणा सवाहं कुम्भं दशयोजनानि कति ॥३६॥

## भाण्डप्रतिभाण्डस्योद्देशकः

कस्तूरीकर्पत्रयमुपलभते दशभिरष्टभिः कनकैः
कर्षद्वयकर्पूरं मृगनाभित्रिशतकर्षकैः कति नो[2] ॥३७॥
पनसानि षष्टिमष्टभिरुपलभतेऽशीतिमातुलुङ्गानि ।
दशभिर्माषैर्नवशतपनसैः कति मातुलुङ्गानि ॥३८॥

## जीवक्रयविक्रययोरुद्देशकः

षोडशवर्षास्तुरगा विंशतिरर्हन्ति नियुतकनकानि ।
दशवर्षसप्तिसप्ततिरिह कति गणकाग्रणी कथय ॥ ३९ ॥
स्वर्णत्रिशती मूल्यं दशवर्षाणां नवाङ्गनानां स्यात् । षट्त्रिंशन्नारीणां षोडशसंवत्सराणां किम् ॥४०॥
षट्कशतयुक्तनवतेर्दशमासैर्वृद्धिरत्र का तस्याः ।
कः कालः किं वित्तं विदिताभ्यां भण गणकमुखमुकुर ॥ ४१ ॥

१ B में अन्त में ना जुड़ा है।
२ K, M और B में ना के लिए हेमकर्षा पाठ है।

---

वाले २८८ स्वर्ण खंडों में क्या प्राप्त करेगा ? ॥३५॥ एक मनुष्य जो ९ मानी गेहूँ ३ योजन तक ले जाकर ६० पण प्राप्त करता है, वह एक कुम्भ और एक वाह गेहूँ १० योजन तक लेजाकर क्या प्राप्त करेगा ? ॥३६॥

### भांड प्रतिभांड ( विनिमय ) पर उदाहरणार्थ प्रश्न

एक मनुष्य १० स्वर्ण मुद्राओं में ३ कर्ष कस्तूरी तथा ८ स्वर्ण मुद्राओं में २ कर्ष कर्पूर प्राप्त करता है। बतलाओ कि उसे ३०० कर्ष कस्तूरी के बदले में कितने कर्ष कर्पूर प्राप्त होगा ? ॥३७॥ एक मनुष्य ८ माशा चाँदी के बदले में ६० पनस प्राप्त करता है और १० माशा चाँदी के बदले में ८० अनार प्राप्त करता है। बतलाओ कि ९०० पनस फलों के बदले में वह कितने अनार प्राप्त करेगा ? ॥३८॥

### पशुओं के क्रय और विक्रय पर उदाहरणार्थ प्रश्न

प्रत्येक १६ वर्ष की उम्र वाले बीस घोड़ों की कीमत १००,००० स्वर्ण मुद्राएँ हैं। हे गणितज्ञाग्रणी ! बतलाओ कि प्रत्येक १० वर्ष वाले ७० घोड़ों का मूल्य इस अर्घ से क्या होगा ? ॥३९॥ प्रत्येक १० वर्ष की उम्रवाली ९ नवाङ्गनाओं का मूल्य ३०० स्वर्ण मुद्राएँ हैं। प्रत्येक १६ वर्ष की उम्रवाली ३६ नवाङ्गनाओं का मूल्य क्या होगा ? ॥४०॥ ६ प्रतिशत प्रतिमास की दर से ९० पर १० मास में क्या ब्याज होगा ? हे गणक मुख मुकुर ! दो अन्य आवश्यक ज्ञात राशियों की सहायता से बतलाओ कि इस ब्याज के सम्बन्ध में समय क्या होगा और उस ब्याज तथा समय के सम्बन्ध में मूलधन क्या होगा ? ॥४१॥

## सप्तराशिक उद्देशक

त्रिचतुर्व्यासायामौ श्रीखण्डस्यैहतोऽष्टहेमानि ।
षण्णवविस्तृतिदैर्घ्यो हस्तेन चतुर्दशात्र कति ॥ ४२ ॥

इति सप्तराशिकः ।

## नवराशिक उद्देशक.

पञ्चाष्टत्रिव्यासदैर्घ्योदयाम्भो धत्ते वापी शालिनी षाड्वाहकम् ।
सप्तव्यासा हस्तत षड्दैर्घ्या पञ्चसेधो किं नवानां च विद्वन् ॥ ४३ ॥

इति सारसंग्रहे गणितशास्त्रे महावीराचार्यस्य कृतौ त्रैराशिको नाम चतुर्थव्यवहारः ॥

---

१ ४१ वे श्लोक के सिवाय K और B में निम्नलिखित श्लोक प्राप्य है—
द्व्यष्टाशीतिव्यासदैर्घ्योदयाम्भो धत्ते वापी शालिनी सार्धवाहौ ।
हस्तायामव्यासकाः षोडशाम्बुः षट्कव्यासाः किं वदस्व त्वम् ॥

---

### सप्तराशिक पर उदाहरणार्थ प्रश्न

जिनमें प्रत्येक का व्यास ३ हस्त और लम्बाई ( आयाम ) ४ हस्त है ऐसी संदल-लकड़ी के दो टुकड़ों का मूल्य ८ स्वर्ण मुद्राएँ है। इस बात से जिनमें प्रत्येक ६ हस्त व्यास में और ९ हस्त लम्बाई में है ऐसे संदल-लकड़ी के १४ टुकड़ों का क्या मूल्य होगा ? ॥४२॥

### नवराशिक पर उदाहरणार्थ प्रश्न

जो चौड़ाई, लम्बाई और ( तली से ) ऊँचाई में क्रमशः ५, ८ और ३ हस्त है ऐसी किसी घर की वापिका में ६ वाह पानी भरा है। हे विद्वान् ! बतलाओ कि ७ हस्त चौड़ी ६ हस्त लम्बी और तली से ५ हस्त ऊँची ९ वापिकाओं में कितना पानी समावेगा ? ॥४३॥

इस प्रकार सप्तराशिक और नवराशिक प्रकरण समाप्त हुआ।

इस प्रकार महावीराचार्य की कृति सारसंग्रह नामक गणित शास्त्र में त्रैराशिक नामक चतुर्थ व्यवहार समाप्त हुआ।

(४३) इस गाथा में 'शालिनी' शब्द का अर्थ "घर की" होता है। यह उस छंद का भी नाम है जिसमें यह गाथा संरचित हुई है।



# ६. मिश्रकव्यवहारः

प्राप्तानन्तचतुष्टयान् भगवतस्तीर्थस्य कर्तॄन् जिनान्
सिद्धान् शुद्धगुणांस्त्रिलोकमहितानाचार्यवर्यानपि ।
सिद्धान्तार्णवपारगान् भवभृतां नेतॄनुपाध्यायकान्
साधून् सर्वगुणाकरान् हितकरान् वन्दामहे श्रेयसे ॥ १ ॥
इत. परं मिश्रगणितं नाम पञ्चमव्यवहारमुदाहरिष्याम. । तद्यथा—
संक्रमणसंज्ञाया विषमसक्रमणसज्ञायाश्च सूत्रम्—
युतिवियुतिदलनकरणं संक्रमणं छेदलब्धयो राश्यो' ।
संक्रमण विषममिद प्राहुर्गणिततार्णवान्तगता ॥ २ ॥

---

## ६. मिश्रकव्यवहार

जिन्होंने अनन्त चतुष्टय प्राप्त कर धर्म तीर्थ की प्रवर्तना की है ऐसे अरिहंत प्रभुओं की, जो अष्टक्षायिक गुण सम्पन्न हैं तथा तीनों लोकों में आदर को प्राप्त हैं ऐसे सिद्ध प्रभुओं की, श्रेष्ठ आचार्यों की, जो जैन सिद्धान्त सागर के पारगामी हैं तथा संसारी जीवों को मोक्षमार्ग के उपदेशक हैं ऐसे उपाध्यायों की और जो सर्व सद्गुणों के धारक हैं तथा दूसरों के हितकर्ता हैं ऐसे साधुओं की हम अपने सर्वोपरि हित के लिये वन्दना करते हैं ॥१॥

इसके पश्चात् हम मिश्रित उदाहरण नामक पाँचवें व्यवहार का प्रतिपादन करेंगे ।

पारिभाषिक शब्द 'सक्रमण' और 'विषम सक्रमण' के अर्थों को स्पष्ट करने के लिये सूत्र—

गणित समुद्र के पारगामी, किन्हीं दो राशियो के योग अथवा अन्तर के आधा करने को सक्रमण कहते है । और, ऐसी दो राशियाँ जो क्रमशः भाजक तथा भजनफल रहती हैं, उनके सक्रमण को विषम सक्रमण कहते हैं ॥२॥

(१) कर्म ओर जन्म मरण के दुःखों से पूर्ण ससारीजीवनरूपी नदी को पार करने के लिये 'तीर्थ' शब्द का प्रयोग 'एक ऐसे स्थान के लिये हुआ है जो उथला होने के कारण नदी को पार करने में सहायक सिद्ध होता है। ससार अर्थात् चतुर्गतिभ्रमण के दुःखों रूपी सागर को पार कराने के लिये भगवान् आत्माओं के लिये नैमित्तिक सहायक माने गये हैं । इसलिये इन जिनों को तीर्थंकर कहा जाता है ।

(२) बीजीय रूप से, दो राशियों अ और ब का संक्रमण $\frac{अ+ब}{२}$ और $\frac{अ \backsim ब}{२}$ के मान निकालना है । उनका विषम सक्रमण, $\frac{ब+\frac{अ}{ब}}{२}$ और $\frac{ब \backsim \frac{अ}{ब}}{२}$ के मान निकालना है ।

### अत्रोद्देशकः

द्वादशसंख्याराशेर्द्वाभ्यां संक्रमणमत्र किं भवति ।
तस्माद्राशेर्भक्तं विषमं वा किं नु संक्रमणम् ॥ ३ ॥

## पञ्चराशिकविधिः

पञ्चराशिकस्वरूपवृद्ध्यानयनसूत्रम्—
इच्छाराशिं स्वस्य हि कालेन गुणं प्रमाणफलगुणितम् ।
कालप्रमाणभक्तो भवति तदिच्छाफलं गणितम् ॥ ४ ॥

### अत्रोद्देशकः

त्रिकपञ्चकषट्कशते पञ्चाशत्साष्टसप्ततिपुराणाः । आमासेन प्रयुक्ता का वृद्धिर्मासषट्कस्य ॥ ५ ॥
व्यर्धाष्टकशतयुक्तास्त्रिंशत्कार्षापणाः पणाश्चाष्टौ । मासाष्टकेन जाता त्र्यंशहीनेनैव का वृद्धिः ॥ ६ ॥
षष्ट्या वृद्धिर्दृष्टा पञ्च पुराणाः पणत्रयविमिश्राः । मासद्वयेन लब्धा शतवृद्धिः का नु वर्षस्य ॥ ७ ॥
सार्धशतकप्रयोगे सार्धैकमासेन पञ्चदश लाभः । मासदशकेन लब्धा शतत्रयस्यात्र का वृद्धिः ॥८॥
साष्टशतकप्रयोगे त्रिषष्टिकार्षापणा स्थिता वृत्ता । सप्तानां मासानां पञ्चमभागान्वितानां किम् ॥९॥

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

जब संख्या १२ दो से आयोजित हो तो संक्रमण क्या होगा? और २ के सम्बन्ध में उसी संख्या १२ का भागीय विषम संक्रमण क्या होगा?

### पंचराशिक विधि

पंचराशिक प्रकार के ब्याज को निकालने की विधि के लिये नियम—

इच्छा का प्ररूपण करनेवाली संख्या, अर्थात् जिस पर ब्याज निकालना इष्ट होता है ऐसे धन को उससे सम्बन्धित समय द्वारा गुणित किया जाता है और तब दिये हुए मूलधन पर ब्याज दर का निरूपण करने वाली संख्या द्वारा गुणित किया जाता है। गुणनफल को समय तथा मूलधन राशि द्वारा भाजित किया जाता है। यह भजनफल गणित में इष्ट धन का ब्याज होता है ॥४॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

५ ६ और ७ पुराण क्रमशः ३, ५ और ६ प्रतिशत प्रतिमाह की दर ( rate ) से ब्याज पर दिये गये। उनका ६ माह में ब्याज क्या होगा? ॥५॥ ३ कार्षापण और ८ पण, ७½ प्रतिशत प्रतिमाह की दर से ब्याज पर दिये गये, ७⅔ माह में कितना ब्याज होगा? ॥६॥ ६ पर २ माह में ५ पुराण और ३ पण ब्याज होता है। १ पण १ वर्ष का ब्याज बतलाओ ॥७॥ १५ को १½ माह तक उधार देने से १५ ब्याज प्राप्त होता है। इसी दर से ३ पर १ माह का ब्याज क्या होगा? ॥८॥ एक व्यापारी ने ६३ कार्षापण १ ८ पर ८ प्रतिमाह की दर से उधार दिये। बतलाओ ७⅕ माह में कितना ब्याज होगा? ॥९॥

( ४ ) बीजीय रूप से $ब = \frac{ध \times अ \times बा}{धा \times आ}$ जहाँ आ, धा और बा प्रमाण अथवा दर सम्बन्धी क्रमशः अवधि, मूलधन और ब्याज हैं और अ, ध तथा ब इच्छा की क्रमशः अवधि, मूलधन और ब्याज हैं। प्रमाण और इच्छा के विशेष स्पष्टीकरण के लिये अध्याय ५ की गाथा २ की पाद टिप्पणी देखिये।

( ५ ) ब्याज की दर यदि उल्लिखित न हो तो उसे प्रतिमास समझना चाहिये।

मूलानयनसूत्रम्—

मूलं स्वकालगुणित स्वफलेन विभाजित तदिच्छायाः ।
कालेन भजेल्लब्धं फलेन गुणितं तदिच्छा स्यात् ॥ १० ॥

## अत्रोद्देशकः

पञ्चार्धकशतयोगे पञ्च पुराणान्दलोनमासौ द्वौ । वृद्धिं लभते कश्चित् किं मूल तस्य मे कथय ॥११॥
सप्तत्याः सार्धमासेन फलं पञ्चार्धमेव च । व्यर्धाष्टमासे मूलं किं फलयोः सार्धयोर्द्वयोः ॥ १२ ॥
त्रिकपञ्चकषट्कशते यथा नवाष्टादशाथ पञ्चकृतिः ।
पञ्चांशकेन मिश्रा षट्सु हि मासेषु कानि मूलानि ॥ १३ ॥

कालानयनसूत्रम्—

कालगुणितप्रमाणं स्वफलेच्छाभ्यां हृत तत कृत्वा ।
तदिहेच्छाफलगुणित लब्ध काल बुधाः प्राहु ॥ १४ ॥

---

उधार दिये गये मूलधन को निकालने के लिये नियम—

मूलधन राशि को उसी से सम्बन्धित समय द्वारा गुणित करते हैं और सम्बन्धित ब्याज द्वारा विभाजित करते हैं। तब इस भजनफल को ( उधार दिये गये ) मूलधन से सम्बन्धित अवधि द्वारा विभाजित करते हैं, यह अंतिम भजनफल जब उपार्जित ब्याज द्वारा गुणित किया जाता है तब वह मूलधन प्राप्त होता है जिस पर कि उक्त ब्याज प्राप्त हुआ है ॥१०॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

ब्याज दर $२\frac{१}{२}$ प्रतिशत प्रतिमाह से $१\frac{१}{२}$ माह तक रकम उधार देकर एक व्यक्ति ५ पुराण ब्याज प्राप्त करता है। मुझे बतलाओ कि उस ब्याज के सम्बन्ध में मूलधन क्या है ? ॥११॥ ७० पर $१\frac{१}{२}$ माह में $२\frac{१}{२}$ ब्याज होता है। यदि $७\frac{१}{२}$ माह में $२\frac{१}{२}$ ब्याज होता हो तो बतलाओ कि कितना मूलधन ब्याज पर दिया गया है ? ॥१२॥ क्रमशः ३, ५ और ६ प्रतिशत प्रति माह की दर से उधार देने पर ६ माह में प्राप्त होने वाले ब्याज क्रमश ९, १८ और $२५\frac{१}{५}$ हैं, कौन-कौन से मूलधन ब्याज पर दिये गये हैं ? ॥१३॥

अवधि निकालने के लिये नियम—

मूलधन को सम्बन्धित अवधि से गुणित करो, तब इस गुणनफल को उसी से सम्बन्धित ब्याज दर से भाजित करो और उधार दी हुई रकम से भी भाजित करो। प्राप्त भजनफल को उधार दी हुई रकम के ब्याज द्वारा गुणित करो। बुद्धिमान मनुष्य कहते हैं कि परिणामी गुणनफल ( उपार्जित ब्याज की ) अवधि होता है ॥१४॥

---

(१०) प्रतीक रूप से, $\frac{\text{धा} \times \text{आ} \times \text{बा}}{\text{बा} \times \text{अ}} = \text{ध}$

(१४) प्रतीक रूप से, $\frac{\text{धा} \times \text{आ} \times \text{ब}}{\text{बा} \times \text{ध}} = \text{अ}$

### अत्रोद्देशकः

समार्धपञ्चकप्रयोगे वृद्धिस्त्वष्टार्धविंशतिरशीत्या ।
कालेन केन लब्धा कालं विगणय्य कथय सखे ॥ १५ ॥
त्रिंशद्विपट्शतकस्य प्रयोगतः सप्तगुणषष्टिः । वृद्धिरपि चतुरशीतिः कथय सखे कालमाशु त्वम् ॥१६॥
पञ्चकशतेन हि युक्ताः पण्णवतिर्वृद्धिरत्र संदृष्टा । सप्तोत्तरपञ्चाशत् त्रिपञ्चभागश्च कः कालः ॥१७॥

भाण्डप्रतिभाण्डसूत्रम्—

भाण्डस्वमूल्यभक्तं प्रतिभाण्डं भाण्डमूल्यसंगुणितम् ।
स्वेच्छाभाण्डाभ्यस्तं भाण्डप्रतिभाण्डमूल्यफलमेतत् ॥ १८ ॥

### अत्रोद्देशकः

क्रीतान्यष्टौ शुण्ठ्याः पलानि षड्भिः पणैः सपादांशैः ।
पिप्पल्याः पलपञ्चकमथ पादोनैः पणैर्नवभिः ॥ १९ ॥
शुण्ठ्याः पलैश्च केनचिदशीतिभिः कति पलानि पिप्पल्याः ।
क्रीतानि विचिन्त्य त्वं गणितविदाचक्ष्व मे शीघ्रम् ॥ २० ॥

इति मिश्रकव्यवहारे पञ्चराशिविधिः समाप्तः ।

### वृद्धिविधानम्

इतः परं मिश्रकव्यवहारे वृद्धिविधानं व्याख्यास्यामः ।

१ M और B दोनों में अशुद्ध पाठ है: कश्चिन् लघीतिभिः स च पलानि पिप्पल्याः.

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे मित्र ! अवधि की गणना कर बतलाओ कि १½ प्रतिशत प्रतिमाह के अर्घ से ८० पर १८ ब्याज कितने समय में प्राप्त होगा ? ॥१५॥ २ प्रति ६ प्रतिमाह के अर्घ से उधार दिया गया धन ७२ है । ब्याज भी ८४ है । हे मित्र ! मुझे शीघ्र बतलाओ कि यह ब्याज कितनी अवधि में उपार्जित हुआ है ? ॥१६॥ ५ प्रतिशत प्रतिमाह के अर्घ से ९६ उधार दिये जाते हैं । उन पर ५७⅗ ब्याज होता है । यह ब्याज कितनी अवधि में प्राप्त हुआ होगा ? ॥१७॥

भांडप्रतिभांड ( वस्तुओं के पारस्परिक विनिमय ) के सम्बन्ध में नियम—

बदले में दी गई वस्तु के परिमाण को उसके स्वमूल्य तथा बदले में दी गई वस्तु के परिमाण द्वारा विभाजित करते हैं । तब इसे बदले में दी गई वस्तु के मूल्य द्वारा गुणित करते हैं और तब बदली जाने वाली ( जिसे बदलना इष्ट है ) वस्तु के परिमाण द्वारा गुणित करते हैं । यह परिणामी गुणनफल बदले में दी गई वस्तु तथा बदले में दी गई वस्तु के मूल्यों की सवारी इष्ट राशि होती है ॥१८॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

८ पल शुण्ठि ( सूखी अदरख ) ६¼ पण में खरीदी गई और ५ पल लम्बी मिर्च ८¾ पण में खरीदी गई । हे गणितज्ञ ! विचारकर मुझे शीघ्र बतलाओ कि ऊपर लिखी हुई दर से खरीदी जाने वाली लम्बी मिर्च ८० पल सूखी अदरख ( सोंठ ) के बदले में कितने पल खरीदी जा सकेगी ? ॥१९–२०॥

इस प्रकार, मिश्रक व्यवहार में पंचराशिक विधि नामक प्रकरण समाप्त हुआ ।

### वृद्धि विधान [ ब्याज ]

इसके पश्चात् मिश्रक व्यवहार में हम ब्याज पर व्याख्या करेंगे ।

मूलवृद्धिमिश्रविभागानयनसूत्रम्—
रूपेण कालवृद्ध्या युतेन मिश्रस्य भागहारविधिम् । कृत्वा लब्धं मूल्यं वृद्धिर्मूलोनमिश्रधनम् ॥२१॥

अत्रोद्देशकः

पञ्चकशतप्रयोगे द्वादशमासैर्धनं प्रयुङ्क्ते चेत् । साष्टा चत्वारिंशन्मिश्रं तन्मूलवृद्धी के ॥ २२ ॥

पुनरपि मूलवृद्धिमिश्रविभागसूत्रम्—
इच्छाकालफलघ्नं स्वकालमूलेन भाजितं सैकम् । संमिश्रस्य विभक्तं लब्धं मूलं विजानीयात् ॥२३॥

अत्रोद्देशकः

सार्धद्विशतप्रयोगे मासचतुष्केण किमपि धनमेकः ।
दत्त्वा मिश्रं लभते किं मूल्यं स्यात् त्रयस्त्रिंशत् ॥ २४ ॥

कालवृद्धिमिश्रविभागानयनसूत्रम्—
मूलं स्वकालगुणितं स्वफलेच्छाभ्यां हृतं ततः कृत्वा ।

---

मिश्रित रकम में से धन और व्याज अलग करने के लिये नियम—

मूलधन और व्याज सम्बन्धी दिये गये मिश्रधन को जो दी गई अवधि के व्याज में जोड़कर प्राप्त किया जाता है, ऐसी (व्याज) राशि द्वारा ह्रासित किया जाय तो इष्ट मूलधन प्राप्त होता है, और इष्ट व्याज को मिश्रित धन में से (निकाले हुए) इष्ट मूलधन को घटाकर प्राप्त कर लेते हैं ॥२१॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

यदि कोई धन ५ प्रतिशत प्रतिमाह के अर्घ से व्याज पर दिया जाय तो १२ माह में मिश्रधन ४८ हो जाता है। बतलाओ कि मूलधन और व्याज क्या हैं ? ॥२२॥

मिश्रधन में से मूलधन और व्याज अलग करने के लिये दूसरा नियम—

दिये गये समय तथा व्याज दर के गुणनफल को समयदर तथा मूलधनदर द्वारा भाजित करते हैं। प्राप्त फल में १ जोड़ने से प्राप्त राशि द्वारा मिश्रधन को भाजित करते हैं जिससे परिणामी भजनफल इष्ट मूलधन होता है ॥२३॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

२½ प्रतिशत प्रतिमाह के अर्घ से रकम को व्याजपर देने मे किसी को चार माह में ३३ मिश्रधन प्राप्त होता है। बतलाओ मूलधन क्या है ? ॥२४॥

मिश्र योग में से अवधि तथा व्याज को अलग करने के लिये नियम—

मूलधनदर को अवधि दर द्वारा गुणित करो और व्याज दर तथा दिये गये मूलधन द्वारा

---

(२१) प्रतीक रूप से $घ = \frac{म}{१ + \frac{१ \times अ \times बा}{आ \times घा}}$, जहाँ म = घ + ब है, इसलिये ब = म − घ

(२३) प्रतीक रूप से, $घ = म \div \left\{ \frac{अ \times बा}{आ \times घा} + १ \right\}$, स्पष्ट है कि यह बहुत कुछ गाथा २१ मे दिये गये सूत्र के समान है।

मैकं तेनाप्तस्य च मिश्रस्य फलं हि वृद्धिः स्यात् ॥ २५ ॥

अत्रोद्देशकः

पञ्चकशतप्रयोगे फलार्थिना योजितैव धनषष्टिः ।
कालः स्ववृद्धिसहितो विंशतिरत्रापि कः कालः ॥ २६ ॥
अर्धत्रिकसप्तत्या सार्धाया योगयोजितं मूल्यम् ।
पञ्चोत्तरसप्तशतं मिश्रमशीतिः स्वकालवृद्धयोर्हि ॥ २७ ॥
त्र्यर्धचतुष्काशीत्या युक्ता मासद्वयेन सार्धेन ।
मूलं चतुःशतं षट्त्रिंशन्मिश्रं हि कालवृद्धयोर्हि ॥ २८ ॥

मूलकालमिश्रविभागानयनसूत्रम्—

स्वफलोद्धृतप्रमाणं कालचतुर्वृद्धिताडितं शोध्यम् ।
मिश्रकृतेस्तन्मूलं मिश्रे क्रियते तु संक्रमणम् ॥ २९ ॥

---

विभाजित करो। परिणामी राशि को १ में मिलाओ। प्राप्तफल द्वारा मिश्रयोग को विभाजित करने पर इष्ट ब्याज प्राप्त होता है ॥२५॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

५ प्रतिशत प्रतिमाह के दर से किसी साहूकार ने ६ उधार दिये। अवधि तथा समय मिलाकर २ होता है। बतलाओ कि अवधि क्या है ? ॥२६॥ १½ प्रति ७ ½ प्रति मास की दर से ब्याज पर दिया गया मूलधन ७ ५ है। समय और ब्याज का मिश्रयोग ८ है। समय तथा ब्याज के मानों को अलग-अलग निकालो ॥२७॥ ३½ प्रति ८ की दर से २½ माहों के लिये ब्याज पर दिया गया मूलधन ४ है और समय तथा ब्याज का मिश्रयोग ३६ है। समय तथा ब्याज अलग-अलग बतलाओ ॥२८॥

मूलधन और ब्याज की अवधि का उनके मिश्रयोग में से अलग करने के लिये नियम—

अवधि और मूलधन के दिये गये मिश्रयोग के वर्ग में से वह राशि घटाई जाती है जो मूलधन-दर को ब्याजदर से भाजित करने और अवधिदर तथा दिये गये ब्याज की चौगुनी राशि द्वारा गुणित करने पर प्राप्त होती है। इस परिणामी शेष के वर्गमूल को दिये गये मिश्रयोग के सम्बन्ध में संक्रमण क्रिया* करने के उपयोग में लाते हैं ॥२९॥

( २५ ) प्रतीक रूप से, $\text{म} \div \left\{ \frac{\text{प} \times \text{का}}{\text{का} \times \text{ब}} + 1 \right\} = \text{ब}$, जहाँ $\text{म} = \text{ब} + \text{अ}$

( २९ ) प्रतीक रूप से, $\left\{ \frac{\sqrt{\text{म}^2 - \frac{\text{प} \times \text{का}}{\text{का}} \times 4 \text{ब} \times \text{म}}}{2} \right\} = \text{प}$ अथवा अ, ( यथा स्थिति ) जहाँ $\text{म} = \text{प} + \text{अ}$; दिये गये नियम के अनुसार, मूल (करणी) गत राशि का मान ( $\text{प} - \text{अ}$ ) है; इसके वर्गमूल तथा मिश्र इन दोनों के सम्बन्ध में संक्रमण की क्रिया की जाती है।

---

* संक्रमण क्रिया को समझने के लिये अध्याय ६ का श्लोक २ देखिये।

## अत्रोद्देशकः

सप्तत्या वृद्धिरियं चतु पुराणा फल च पञ्चकृति ।
मिश्रं नव पञ्चगुणा पादेन युतास्तु किं मूलम् ॥ ३० ॥
त्रिकषष्ट्या दत्त्वैक किं मूल केन कालेन । प्राप्तोऽष्टादशवृद्धि षट्षष्टि कालमूलमिश्र हि ॥ ३१ ॥
अध्यर्धमासिकफल षष्ट्या पञ्चार्धमेव संदृष्टम् ।
वृद्धिस्तु चतुर्विंशतिरथ षष्टिर्मूलयुक्तकालश्च ॥ ३२ ॥

प्रमाणफलेच्छाकालमिश्रविभागानयनसूत्रम्—

मूल स्वकालवृद्धिद्विकृतिगुण छिन्नमितरमूलेन । मिश्रकृतिशेषमूल मिश्रे क्रियंत तु संक्रमणम् ॥३३॥

## अत्रोद्देशकः

अध्यर्धमासकस्य च शतस्य फलकालयोश्च मिश्रधनम् ।
द्वादश दलसंमिश्र मूलं त्रिंशत्फलं पञ्च ॥ ३४ ॥

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

४ पुराण, ७० पर प्रतिमाह ब्याज है। कुल पर प्राप्त ब्याज २५ है। मूलधन तथा ब्याज की अवधि का मिश्रयोग ४५$\frac{1}{4}$ है। कितना मूलधन उधार दिया गया है ? ॥३०॥ ३ प्रति ६० प्रतिमास के अर्घ से कोई मनुष्य कितना मूलधन कितने समय के लिये ब्याज पर लगाये ताकि उसे ब्याज १८ प्राप्त हो जबकि उस अवधि तथा उस मूलधन का मिश्रयोग ६६ दिया गया है ॥३१॥ ६० पर १$\frac{1}{2}$ माह में ब्याज केवल २$\frac{1}{2}$ है। यहाँ ब्याज २४ है और मूलधन तथा अवधि का मिश्रयोग ६० है। समय तथा मूलधन क्या हैं ? ॥३२॥

ब्याजदर तथाइष्ट अवधि को मिश्रितयोग में से अलग-अलग करने के लिये नियम—

मूलधनदर स्व समयदर द्वारा गुणित किया जाता है, तथा दिये गये ब्याज से और ४ से भी गुणित करने के उपरान्त अन्य दिये गये मूलधन द्वारा विभाजित किया जाता है। इस परिणामी भजनफल को दिये गये मिश्रयोग के वर्ग में से घटाकर प्राप्त शेष के वर्गमूल को मिश्रयोग के सम्बन्ध में संक्रमण क्रिया करने के उपयोग में लाते हैं ॥३३॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

अर्ध अधिक प्रतिशत प्रतिमाह की इष्ट दर से ब्याज दर और अवधि का मिश्रयोग १२$\frac{1}{2}$ होता है। मूलधन ३० है और उस पर ब्याज ५ है। बतलाओ ब्याज दर और अवधि क्या-क्या हैं ? ॥३४॥

---

(३३) प्रतीक रूप से, $\sqrt{म^2 - \frac{धा \times आ \times व \times ४}{ध}}$ को 'म' के साथ इष्ट संक्रमण क्रिया करने के उपयोग में लाते हैं। यहाँ म = वा + अ है।

बहुमूलमिश्रविभागानयनसूत्रम्—

स्वफलैः स्वकालभक्तैस्तद्युत्या मूलमिश्रधनराशिम् ।
छिन्द्यादंशं[1] गुणयेत् समागमो भवति मूलानाम् ॥ ३९ ॥

अत्रोद्देशकः

दशषट्त्रिपञ्चदशका वृद्धय इषवश्चतुस्त्रिषण्मासाः ।
मूलसमासो दृष्टश्चत्वारिंशच्छतेन संमिश्रा ॥ ४० ॥
पञ्चार्धषड्दशापि च सार्धा षोडश फलानि च त्रिंशत् ।
मासास्तु पञ्च षट् खलु सप्ताष्ट दशाप्यशीतिरथ पिण्डः ॥ ४१ ॥

बहुकालमिश्रविभागानयनसूत्रम्—

स्वफलैः स्वमूलभक्तैस्तद्युत्या कालमिश्रधनराशिम् ।
छिन्द्यादंशं गुणयेत् समागमो भवति कालानाम् ॥ ४२ ॥

१ हस्तलिपि में छिन्द्यादंशान् पाठ है जो शुद्ध प्रतीत नहीं होता है ।

विभिन्न मूलधनों को उन्हीं के मिश्रयोग से अलग-अलग करने के नियम—

उधार दी गई विभिन्न मूलधन की राशियों के मिश्रयोग का निरूपण करनेवाली राशि को उन भजनफलों के योग द्वारा विभाजित करो जो विभिन्न ब्याजों को उनकी सवादी अवधियों द्वारा अलग-अलग विभाजित करने पर प्राप्त होते हैं। परिणामी भजनफल को क्रमशः ऐसे विभिन्न भजनफलों द्वारा विभाजित करो जो कि विभिन्न ब्याजों को उनकी सवादी अवधियों द्वारा विभाजित करने पर प्राप्त होते हैं। इस प्रकार विभिन्न मूलधन की राशियों को अलग-अलग निकालते हैं ॥३९॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

दिये गये विभिन्न ब्याज १०, ६, ३ और १५ हैं और सवादी अवधियाँ क्रमश ५, ४, ३ और ६ मास हैं, विभिन्न मूलधन की रकमों का योग १४० है। ये मूलधन की रकमें कौन-कौन सी हैं ? ॥४०॥ विभिन्न ब्याज राशियाँ २½, ६, १०½, १६ और ३० हैं। उनकी संवादी अवधियाँ क्रमश ५, ६, ७, ८ और १० माह हैं। विभिन्न मूलधन की रकमों का मिश्रयोग ८० है। इन रकमों को अलग अलग बतलाओ ॥४१॥

विभिन्न अवधियों को उनके मिश्रयोग में से अलग-अलग प्राप्त करने के लिये नियम —

विभिन्न अवधियों के मिश्रयोग का निरूपण करनेवाली राशि को उन विभिन्न भजनफलो के योग द्वारा विभाजित करो जो कि विभिन्न ब्याजों को उनके सवादी मूलधनों द्वारा विभाजित करने पर प्राप्त होते हैं। और तब, परिणामी भजनफल को अलग अलग उपर्युक्त भजनफलों में से प्रत्येक द्वारा गुणित करो। इस प्रकार विभिन्न अवधियाँ निकाली जाती हैं ॥४२॥

(३९) प्रतीक रूप से, $\dfrac{\text{म}}{\frac{\text{व}_1}{\text{अ}_1}+\frac{\text{व}_2}{\text{अ}_2}+\frac{\text{व}_3}{\text{अ}_3}+\ldots}\times\dfrac{\text{व}_1}{\text{अ}_1}=\text{ध}_1$,

और, $\dfrac{\text{म}}{\frac{\text{व}_1}{\text{अ}_1}+\frac{\text{व}_2}{\text{अ}_2}+\frac{\text{व}_3}{\text{अ}_3}+\ldots}\times\dfrac{\text{व}_2}{\text{अ}_2}=\text{ध}_2$, जहाँ $\text{म}=\text{ध}_1+\text{ध}_2+\text{ध}_3+$ इत्यादि

(४२) प्रतीक रूप से, $\dfrac{\text{म}}{\frac{\text{व}_1}{\text{ध}_1}+\frac{\text{व}_2}{\text{ध}_2}+\frac{\text{व}_3}{\text{ध}_3}+\ldots}\times\dfrac{\text{व}_1}{\text{ध}_1}=\text{अ}_1$, जहाँ $\text{म}=\text{अ}_1+\text{अ}_2+\text{अ}_3+$ ...इत्यादि, इसी तरह $\text{अ}_2$, $\text{अ}_3$ इत्यादि के मान निकालते हैं।

समानमूलवृद्धिमिश्रविभागसूत्रम्—

अन्योन्यकालविनिहतमिश्रविशेषस्य तस्य भागाख्यम् ।
कालविशेषेण हृते तेषां मूलं विजानीयात् ॥ ४७ ॥

## अत्रोद्देशकः

पञ्चाशदष्टपञ्चाशन्मिश्रं षट्षष्टिरेव च । पञ्च सप्तैव नव हि मासाः किं फलमानय ॥ ४८ ॥
त्रिंशच्चैकत्रिंशद्द्वित्र्यंशाः स्युः पुनस्त्रयस्त्रिंशत् । सत्र्यंशा मिश्रधनं पञ्चत्रिंशच्च गणकादात् ॥४९॥
कश्चिन्नरश्चतुर्णां त्रिभिश्चतुर्भिश्च पञ्चभिः षड्भिः । मासैर्लब्धं किं स्यान्मूलं शीघ्रं ममाचक्ष्व ॥५०॥

समानमूलकालमिश्रविभागसूत्रम्—

अन्योन्यवृद्धिसंगुणमिश्रविशेषस्य तस्य भागाख्यम् ।
वृद्धिविशेषेण हृते लब्धं मूलं बुधाः प्राहुः ॥ ५१ ॥

## अत्रोद्देशकः

एकत्रिपञ्चमिश्रितविंशतिरिह कालमूलयोर्मिश्रम् ।
षड् दश चतुर्दश स्युर्लाभाः किं मूलमत्र साम्यं स्यात् ॥ ५२ ॥

---

मूलधन जो सब दशाओं में एकसा रहता है, और ( विभिन्न अवधियों के ) ब्याजों को, उनके मिश्रयोग में से अलग-अलग करने के लिये नियम—

कोई भी दो दिये गये मिश्रयोगों को क्रमशः एक दूसरे के ब्याज की अवधियों द्वारा गुणित करने से प्राप्त राशियों के अंतर द्वारा विभाजित करने पर जो भजनफल प्राप्त होता है वह उन दिये गये मिश्रयोगों सम्बन्धी इष्ट मूलधन है ॥४७॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

मिश्रयोग ५०, ५८ और ६६ है और अवधियाँ जिनमें कि ब्याज उपार्जित हुए हैं, क्रमशः ५, ७ और ८ माह हैं। प्रत्येक दशा में ब्याज बतलाओ ॥४८॥ हे गणितज्ञ ! किसी मनुष्य ने ४ व्यक्तियों को क्रमशः ३, ४, ५ और ६ मास के अन्त में उसी मूलधन और ब्याज के मिश्रयोग ३०, $३१\frac{२}{३}$, $३३\frac{१}{३}$ और ३५ दिये। मुझे शीघ्र बतलाओ कि यहाँ मूलधन क्या है ? ॥ ४९-५० ॥

मूलधन ( जो प्रत्येक दशा में वही रहता हो ) और अवधि ( जितने समय में ब्याज उपार्जित किया गया हो ) को उन्हीं के मिश्रयोग में से अलग-अलग करने के लिये नियम—

कोई भी दो मिश्रयोगों को क्रमशः एक दूसरे के ब्याज द्वारा गुणित कर, प्राप्त राशियों के अन्तर को दो चुने हुए ब्याजों के अन्तर द्वारा विभाजित करने पर भजनफल के रूप में इष्ट मूलधन प्राप्त होता है, ऐसा विद्वान् कहते हैं ॥५१॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

मूलधन और अवधियों के मिश्रयोग २१, २३ और २५ हैं। यहाँ ब्याज ६, १० और १४ हैं। बतलाओ कि समान अर्हा वाला मूलधन क्या है ? ॥५२॥ दिये गये मिश्रयोग ३५, ३७ और ३९ हैं,

( ४७ ) प्रतीक रूप से, $\frac{म_1 अ_2 \backsim म_2 अ_1}{अ_1 \backsim अ_2} = ध$

( ५१ ) प्रतीक रूप से, $\frac{म_1 ब_2 \backsim म_2 ब_1}{ब_1 \backsim ब_2} = ध$, जहाँ $म_1$, $म_2$, आदि, विभिन्न मिश्रयोग हैं।

अत्रोद्देशकः

मासे हि पञ्चैव च सप्ततीनां मासद्वयेऽष्टादशकं प्रदेयम् ।
स्कन्धं चतुर्भिः सहिता त्वशीतिः मूल भवेत्को नु विमुक्तिकाल' ॥ ५८ ॥
षष्ट्या मासिकवृद्धि' पञ्चैव हि मूलमपि च षट्त्रिंशत् ।
मासत्रितये स्कन्धं त्रिपञ्चक तस्य कः कालः ॥ ५९ ॥

समानवृद्धिमूलमिश्रविभागसूत्रम्—

मूलै स्वकालगुणितैर्वृद्धिविभक्तैः समासकैर्विभजेत् ।
मिश्र स्वकालनिघ्नं वृद्धिर्मूलानि च प्राग्वत् ॥ ६० ॥

अत्रोद्देशकः

द्विकषट्कचतुः शतके चतु सहस्रं चतु' शत मिश्रम् ।
मासद्वयेन वृद्ध्या समानि कान्यत्र मूलानि ॥ ६१ ॥
त्रिकशतपञ्चकसप्ततिपादोनचतुष्कषष्टियोगेषु । नवशतसहस्रसंख्या मासत्रितये समा युक्ता ॥६२॥

---

उदाहरणार्थ प्रश्न

व्याजदर ५ प्रति ७० प्रतिमास है, प्रत्येक २ माह में चुकाई जाने वाली किश्त १८ है एव उधार दिया गया मूलधन ८४ है। विमुक्ति काल ( कर्ज चुकाने का समय ) बतलाओ ॥५८॥ ६० पर प्रतिमास व्याज ५ होता है। उधार दिया गया मूलधन ३६ है। ३ माह में चुकाई जाने वाली प्रत्येक किश्त १५ है। उस कर्ज के चुकने का समय बतलाओ ॥५९॥

जिन पर समान व्याज उपार्जित हुआ है ऐसे विभिन्न मूलधनों को मिश्रयोग से अलग-अलग करने के लिये नियम—

मिश्रयोग को अवधि द्वारा गुणित कर, उन राशियों के योग से विभाजित करो जो ( राशियाँ ) विभिन्न मूलधनदरों को उनकी सवादी अवधिदरो द्वारा गुणित करने तथा सवादी व्याजदरों द्वारा विभाजित करने पर प्राप्त होती हैं। इस प्रकार व्याज प्राप्त होता है और उससे मूलधन प्राप्त किये जाते हैं ॥६०॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

२, ६ और ४ प्रतिशत प्रतिमास की दर से दिये गये मूलधनो का मिश्रयोग ४,४०० है। इन समस्त मूलधनों की २ माह को व्याज राशियाँ बराबर होती हैं। बतलाओ कि वह व्याजराशि क्या है और विभिन्न मूलधन क्या-क्या हैं ? ॥६१॥ कुल रकम १,९००, ३ प्रतिशत, ५ प्रति ७० और ३$\frac{3}{4}$ प्रति ६० प्रतिमाह की दर से विभिन्न मूलधनों में व्याज पर वितरित कर दी गई। प्रत्येक दशा में ३ माह में व्याज बराबर बराबर उपार्जित हुआ। उस समान व्याजराशि को तथा विभिन्न मूलधनों को अलग-अलग प्राप्त करो ॥६२॥

( ६० ) प्रतीक रूप से, $\dfrac{म \times अ}{\frac{धा_1 \times आ_1}{वा_1} + \frac{धा_2 \times आ_2}{वा_2} + \ldots \text{इत्यादि}} = व$, इसके द्वारा मूलधनों को अध्याय ६ की १० वीं गाथा के नियम द्वारा प्राप्त किया जा सकता है।

विमुक्तकालस्य मूलानयनसूत्रम्—

स्कन्धं स्वकालभक्तं विमुक्तकालेन ताडितं विभजेत् ।
निर्मुक्तकालवृद्ध्या रूपस्य हि सैकया मूलम् ॥ ६३ ॥

अत्रोद्देशकः

पञ्चकशतप्रयोगे मासौ द्वौ स्कन्धमष्टकं दत्त्वा । मासैः षष्टिभिरिह वै निर्मुक्तः किं भवेन्मूलम् ॥६४॥
द्वौ सत्रिपञ्चभागौ स्कन्धं द्वादशदिनैर्ददात्येकः । त्रिकशतयोगे वत्सरमासैर्मुक्तो हि मूलं किम् ॥६५॥

वृद्धियुक्तहीनसमानमूलमिश्रविभागसूत्रम्—

कालस्वफलोनाधिकरूपोद्धृतरूपयोगहृतमिश्रे [1] ।

१ "मिश्रा" पाठ हस्तलिपियों में है; यहाँ व्याकरण की दृष्टि से मिश्रे शब्द अधिक संतोषप्रद है।

---

समान अवधि में चुकाई जाने वाली किस्तों सम्बन्धी उधार दिये गये मूलधन को निकालने का नियम—

किस्त की रकम को उसकी अवधि द्वारा विभाजित करते हैं और कर्ज चुकाने के समय (विमुक्ति काल) द्वारा गुणित करते हैं। तब प्राप्त राशि को उस राशि द्वारा विभाजित करते हैं जो १ में १ पर कर्ज निर्मुक्ति समय के लिये लगाये हुए ब्याज को जोड़ने पर प्राप्त होती है। इस प्रकार मूलधन प्राप्त होता है ॥६३॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

५ प्रतिशत प्रतिमास की दर से जब प्रत्येक किस्त की अवधि २ मास रही और प्रत्येक बार में ८ किस्त रूप में चुकाया गया तब एक मनुष्य ६० माह में ऋणमुक्त हुआ। बतलाओ उसने कितना धन उधार लिया था? ॥६४॥

कोई व्यक्ति १२ दिनों में एक बार २ $\frac{३}{५}$ किस्तरूप में देता है। यदि ब्याज दर ३ प्रतिशत प्रति मास हो तो १२ माह में चुकने वाले ऋण के परिमाण को बतलाओ? ॥६५॥

ऐसे विभिन्न मूलधनों को अलग-अलग निकालने के लिये नियम जो उनके मिश्रयोग में जब उन्हीं के ब्याजों द्वारा मिलाये जाने पर अथवा उसमें से ह्रासित किये जाने पर एक दूसरे के तुल्य हो जाते हैं (सभी इन दशाओं में मूलधनों में ब्याज राशियाँ जोड़ी जाती हैं अथवा उनमें से घटायी जाती हैं)—

क्रमशः दी गई ब्याज दर के अनुसार प्रत्येक दशा में एक में उपार्जित ब्याज या तो मिलाया जाता है अथवा एक में से ह्रासित किया जाता है। तब प्रत्येक दशा में, इन राशियों द्वारा एक को विभाजित किया जाता है। इसके पश्चात् विभिन्न उधार दिये गये धनों के मिश्रयोग को इन परिणामी भजनफलों के योग द्वारा विभाजित किया जाता है। और मिश्र योग सम्बन्धी इस तरह प्राप्त किये गये फल उपर्युक्त भजनफलों के योग के सम्बन्धी समानुपाती भाग द्वारा अलग-अलग प्रत्येक दशा में उसे गुणित

(६३) प्रतीक रूप से

$$\frac{स}{प} \times अ \div \left( १ + \frac{१ \times अ \times ब}{आ \times ब} \right) = म,$$ जहाँ

स = किस्त (रकम) है
प = किस्त का समय है
और
अ = ऋण के चुकने की अवधि है।

प्रक्षेपो गुणकार. स्वफलोनाधिकसमानमूलानि ॥ ६६ ॥

अत्रोद्देशक:

त्रिकपञ्चकाष्टकशतै. प्रयोगतोऽष्टासहस्रपञ्चशतम् ।
विंशतिसहितं वृद्धिभिरुद्धृत्य समानि पञ्चभिर्मासै. ॥ ६७ ॥
त्रिकषट्काष्टकषष्ट्या मासद्वितये चतुस्सहस्राणि ।
पञ्चाशद्द्विशतयुतान्यतोऽष्टमासकफलादृते सदृशानि ॥ ६८ ॥
द्विकपञ्चकनवकशते मासचतुष्के त्रयोदशसहस्रम् ।
सप्तशतेन च मिश्रा चत्वारिंशत्सवृद्धिसममूलानि ॥ ६९ ॥

---

किया जाता है । इससे उधार दी गई रकमें उत्पन्न होती हैं जो उनके ब्याजों द्वारा मिलाई जाने पर अथवा ह्रासित किये जाने पर समान हो जाती हैं ॥६६॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

८,५२० रुपये क्रमशः ३, ५ और ८ प्रतिशत प्रतिमास की दर से ( भागों में ) ब्याज पर दिये जाते हैं । ५ माह में उपार्जित ब्याजों द्वारा ह्रासित करने पर वे दत्त रकमें बराबर हो जाती हैं । इस तरह ब्याज पर लगाये हुए धनों को बतलाओ ॥ ६७ ॥ ४,२५० द्वारा निरूपित कुल धन को ( भागों में ) क्रमशः ३, ६ और ८ प्रति ६० की दर से २ माह के लिये ब्याज पर लगाया गया है । ८ माह में होने वाले ब्याजों को धनों में से घटाने पर जो धन प्राप्त होते हैं वे तुल्य देखे जाते हैं । इस प्रकार विनियोजित विभिन्न धनों को बतलाओ ॥ ६८ ॥ १३,७४० रुपये, ( भागों में ) २, ५ और ९ प्रतिशत प्रतिमाह के अर्घ से ब्याज पर लगाये जाते हैं । ४ माह के लिये उधार दिये गये धनों में ब्याजों को जोड़ने पर वे बराबर हो जाते हैं । उन धनों को बतलाओ ॥ ६९ ॥ ३,६४३ रुपये ( भागों में ) क्रमशः $१\frac{१}{२}$, $\frac{५}{२}$ और $\frac{५}{३}$ प्रति ८० प्रतिमाह की दर से ब्याज पर लगाये जाते हैं । ८ माह में

---

(६६) प्रतीक रूप से,

$$\frac{म}{\dfrac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_१}{आ_१ \times घा_१}\right)} + \dfrac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_२}{आ_२ \times घा_२}\right)} + \text{इत्यादि}} \times \frac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_१}{आ_१ \times घा_१}\right)} = घ_१$$

इसी प्रकार,

$$\frac{म}{\dfrac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_१}{आ_१ \times घा_१}\right)} + \dfrac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_२}{आ_२ \times घा_२}\right)} + \text{इत्यादि}} \times \frac{१}{१ \pm \left(\dfrac{१ \times अ \times बा_२}{आ_२ \times घा_२}\right)} = घ_२;$$

इसी तरह $घ_३$, $घ_४$ आदि के लिये ।

## प्रक्षेपककुट्टीकारः

इतः परं मिश्रकव्यवहारे प्रक्षेपककुट्टीकारगणितं व्याख्यास्यामः ।
प्रक्षेपककरणमिदं सवर्गविच्छेदनांशयुतिहृतमिश्रः ।
प्रक्षेपकगुणकारः कुट्टीकारो बुधैः समुद्दिष्टम् ॥ ७९½ ॥

### अत्रोद्देशकः

द्वित्रिचतुष्षड्भागैर्विभाज्यते द्विगुणषष्टिरिह हेम्नाम् ।
भृत्येभ्यो हि चतुर्भ्यो गणकाचक्ष्वाशु मे भागान् ॥ ८०½ ॥
प्रथमस्यांशत्रितयं त्रिगुणोत्तरतश्च पञ्चभिर्भक्तम् ।
दीनाराणां त्रिशतं त्रिषष्टिसहितं च पञ्चभ्यः ॥ ८१½ ॥
आदाय चाम्बुजानि प्रविश्य सच्छ्रावकोऽथ जिननिलयम् ।
पूजां चकार भक्त्या पूजार्हेभ्यो जिनेन्द्रेभ्यः ॥ ८२½ ॥
वृषभाय चतुर्थांशं षष्ठांशं शिष्टपार्श्वाय । द्वादशमम् जिनपतये त्र्यंशं मुनिसुव्रताय ददौ ॥ ८३½ ॥
नष्टाष्टकर्मणे जगदिष्टायारिष्टनेमयेऽर्धांशम् । षष्ठमचतुर्भागं भक्त्या जिनशान्तये प्रददौ ॥ ८४½ ॥
कमलान्यशीतिमिश्राण्यायातान्यथ शतानि चत्वारि ।
कुसुमानां भागाख्यं कथय प्रक्षेपकाख्यकरणेन ॥ ८५½ ॥

---

## प्रक्षेपक कुट्टीकार ( समानुपाती भाग )

इसके पश्चात् हम इस मिश्रक व्यवहार में समानुपाती भाग के गणित का प्रतिपादन करेंगे—

समानुपाती भाग की क्रिया यह है जिसमें दी गई ( समूह वाचक ) राशि पहिले ( विभिन्न समानुपाती भागों का निरूपण करने वाले ) समान ( साधारण ) हर वाले भिन्नों के अंशों के योग द्वारा विभाजित की जाती है । ऐसे समान हर वाले भिन्नों के हरों को उपेक्षित कर विचारते नहीं हैं । प्राप्त फल को प्रत्येक दशा में क्रमशः इन समानुपाती अंशों द्वारा गुणित करते हैं । इसे बुधजन (विद्वज्जन) कुट्टीकार कहते हैं ॥ ७९½ ॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

इस प्रश्न में १२० स्वर्ण मुद्राएँ ४ नौकरों में क्रमशः $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{4}$ और $\frac{1}{6}$ के भिन्नीय भागों में बाँटी जाती हैं । हे अंकगणितज्ञ ! मुझे शीघ्र बतलाओ कि उन्हें क्या मिला ? ॥ ८०½ ॥ ३६३ दीनारों को पाँच व्यक्तियों में बाँटा गया । उनमें से प्रथम को $\frac{1}{3}$ भाग मिले और शेष भाग को उत्तरोत्तर ३ की साधारण निष्पत्ति में बाँटा गया । प्रत्येक का हिस्सा बतलाओ ॥ ८१½ ॥ एक सच्चे श्रावक ने किसी संख्या के कमल के फूल लिये और जिन मंदिर में जाकर पूजनीय जिनेन्द्रों की भक्तिभाव से पूजा की । उसने वृषभ भगवान् को $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{6}$ पार्श्व भगवान् को, $\frac{1}{12}$ जिन पति को, $\frac{1}{3}$ मुनि सुव्रत भगवान् को भेंट किए, $\frac{1}{2}$ भाग आठों कर्मों का नाश करने वाले जगद्विष्ट अरिष्टनेमि भगवान् को और $\frac{1}{6}$ का $\frac{1}{4}$ शांति जिन भगवान् को भेंट किये । यदि वह ४८० कमल के फूल इस पूजा के लिये लाया हो, तो इस प्रक्षेप नामक क्रिया द्वारा फूलों का समानुपाती वितरण प्राप्त करो ॥ ८२½–८५½ ॥ ४८० की

( ७९½ ) ८०½ वीं गाथा के प्रश्न को इस नियमानुसार हल करने में हमें $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{6}$ या $\frac{6}{12}$, $\frac{4}{12}$, $\frac{3}{12}$, $\frac{2}{12}$ प्राप्त होते हैं । हरों की उपेक्षा के पश्चात्, हमें ६, ४, ३, २ प्राप्त होते हैं । ये प्रक्षेप अथवा समानुपाती अंश भी कहलाते हैं । इनका योग १५ है जिसके द्वारा बाँटी जानेवाली रकम

चत्वारि शतानि सखे युतान्यशीत्या नरैर्विभक्तानि ।
पञ्चभिराचक्ष्व त्वं द्वित्रिचतुःपञ्चषड्गुणितैः ॥ ८६½ ॥

इष्टगुणफलानयनसूत्रम्—

भक्तं शेषैर्मूलं गुणगुणितं तेन योजितं प्रक्षेपम् ।
तद्द्रव्यं मूल्यघ्नं क्षेपविभक्तं हि मूल्यं स्यात् ॥ ८७½ ॥

अस्मिन्नर्थे पुनरपि सूत्रम्—

फलगुणकारैर्हत्वा पणान् फलैरेव भागमादाय ।
प्रक्षेपके गुणाः स्युस्त्रैराशिकः फल वदेन्मतिमान् ॥ ८८½ ॥

अस्मिन्नर्थे पुनरपि सूत्रम्—

स्वफलहृता स्वगुणघ्नाः पणास्तु तैर्भवति पूर्ववच्छेष ।
इष्टफलं निर्दिष्टं त्रैराशिकसाधित सम्यक् ॥ ८९½ ॥

---

रकम ५ व्यक्तियों में २, ३, ४, ५ और ६ के अनुपात मे विभाजित की गई । हे मित्र ! प्रत्येक के हिस्से में कितनी रकम पड़ी ? ॥ ८६½ ॥

इष्ट गुणफल को प्राप्त करने के लिये नियम—

मूल्यदर को खरीदने योग्य वस्तु (को प्ररूपित करने वाली संख्या) द्वारा विभाजित किया जाता है । तब इसे (दी गई) समानुपाती सख्या द्वारा गुणित करते हैं । इसके द्वारा, हमें योग करने की विधि से समानुपाती भागों का योग प्राप्त हो जाता है । तब दी गई राशि क्रमानुसारी समानुपाती भागों द्वारा गुणित होकर तथा उनके उपर्युक्त योगद्वारा विभाजित होकर इष्ट समानुपात में विभिन्न वस्तुओं के मान को उत्पन्न करती है ।

इसी के लिये दूसरा नियम—

मूल्यदरों (का निरूपण करने वाली सख्याओं) को क्रमश खरीदी जाने वाली विभिन्न वस्तुओं के (दिये गये) समानुपातो को निरूपित करने वाली संख्याओं द्वारा गुणित करते हैं । तब फल को मूल्यदर पर खरीदने योग्य वस्तुओं की संख्याओं से क्रमवार विभाजित करते हैं । परिणामी राशियाँ प्रक्षेप की क्रिया में (चाहे हुए) गुणक (multipliers) होती हैं । बुद्धिमान लोग फिर इष्ट उत्तर को त्रैराशिक द्वारा प्राप्त कर सकते हैं ॥ ८८½ ॥

इसी के लिये एक और नियम—

विभिन्न मूल्यदरों का निरूपण करने वाली सख्याएँ क्रमश. उनकी स्वसंबन्धित खरीदने योग्य वस्तुओं का निरूपण करनेवाली सख्याओं द्वारा गुणित की जाती हैं । और तब, उनकी सबन्धित समानुपाती सख्याओं द्वारा गुणित की जाती हैं । इनकी सहायता से, शेष क्रिया साधित की जाती है । इष्टफल त्रैराशिक निदिष्ट क्रिया द्वारा सम्यक् रूप से प्राप्त हो जाता है ॥ ८९½ ॥

---

१२० विभाजित की जाती है और परिणामी भजनफल ८ को अलग-अलग समानुपाती अशों ६, ४, ३, २ द्वारा गुणित करते हैं । इस प्रकार प्राप्त रकमें ६ × ८ अर्थात् ४८, ४ × ८ अथवा ३२, ३ × ८ अर्थात् २४, २ × ८ अथवा १६ हैं । प्रक्षेप का अर्थ समानुपाती भाग की क्रिया भी होता है तथा समानुपाती अश भी होता है ।

(८७½–८९½) इन नियमों के अनुसार ९०½ वीं और ९१½ वीं गाथाओं का हल निकालने के लिये २, ३ और ५ को क्रमशः ३, ५ और ७ से विभाजित करते हैं तथा ६, ३ और १ द्वारा गुणित

केनापि संप्रयुक्ताशीति: पञ्चकशतप्रयोगेण॥ ७४½ ॥
अष्टाद्यष्टोत्तरतस्तदशीत्यष्टांशगच्छेन। मूलधन दत्त्वाष्टाद्यष्टोत्तरतो/धनस्य मासार्धात् ॥ ७५½ ॥
वृद्धिं प्रादान्मूलं वृद्धिश्च विमुक्तिकालश्च। एषां परिमाण किं विगणय्य सखे ममाचक्ष्व ॥ ७६½ ॥

एकीकरणसूत्रम्—

वृद्धिसमासं विभजेन्मासफलैक्येन लब्धमिष्ट: काल:। कालप्रमाणगुणितस्तदिष्टकालेन संभक्त: ॥
वृद्धिसमासेन हतो मूलसमासेन भाजितो वृद्धि: ॥ ७७½ ॥

## अत्रोद्देशक:

युक्ता चतुरशतीह द्विकत्रिकपञ्चकचतुष्कशतेन। मासा: पञ्च चतुर्द्वित्रय: प्रयोगैककाल. क: ॥७८½॥

इति मिश्रकव्यवहारे वृद्धिविधानं समाप्तम्।

---

वाले ऋण की मुक्ति के लिये ८० को महत्तम रकम चुना। इसके साथ, ८ प्रथम किस्त की रकम थी जो प्रति ½ माह में उत्तरोत्तर ८ द्वारा बढ़ती चली गई। इस प्रकार, उसने समान्तर श्रेढि के योग को ऋण रूप में चुकाया। इस समान्तर श्रेढि मे ८०/८ पदों की संख्या थी। उन ८ के अपवर्त्यों पर ब्याज भी चुकाया गया। हे मित्र! श्रेढि के योग की संवादी ऋण की रकम, चुकाया गया ब्याज और ऋण मुक्ति का समय अच्छी तरह गणना कर निकालो ॥ ७३½–७६ ॥

औसत साधारण ब्याज को निकालने के लिये नियम—

( विभिन्न उपार्जित होने वाले ) ब्याजों के योग को ( विभिन्न संवादी ) एक माह के दातव्य ब्याजों के योग द्वारा विभाजित करने पर परिणामी भजनफल, इष्ट समय होता है। ( काल्पनिक ) समयदर और मूलधनदर के गुणनफल को इष्ट समय द्वारा विभाजित करते है और ( उपार्जित होने वाले विभिन्न ) ब्याजों के योग द्वारा गुणित करते है। प्राप्तफल को विभिन्न दिये गये मूलधनों के योग द्वारा फिर से विभाजित करते हैं। इससे इष्ट ब्याज दर प्राप्त होती है। ॥ ७७–७७½ ॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

इस प्रश्न में, चार सौ की ४ रकमें अलग-अलग क्रमश. २, ३, ५ और ४ प्रतिशत प्रतिमास की दर से ५, ४, २ और ३ माहों के लिये ब्याज पर लगाई गईं। औसत साधारण अवधि और ब्याजदर निकालो ॥ ७८½ ॥

इस प्रकार, मिश्रक व्यवहार में वृद्धि विधान नामक प्रकरण समाप्त हुआ।

---

( ७७ और ७७½ ) विभिन्न उत्पन्न होने वाले ब्याज वे होते हैं जो अलग-अलग रकमों के, विभिन्न दरों पर उनकी क्रमवार अवधियों के लिये ब्याज होते हैं।

प्रतीक रूप से,
$$\left\{\frac{\text{ध}_1\times\text{अ}_1\times\text{बा}_1}{\text{आ}\times\text{घा}}+\frac{\text{ध}_2\times\text{अ}_2\times\text{बा}_2}{\text{आ}\times\text{घा}}+\ldots\ldots\right\}\div\left\{\frac{\text{ध}_1\times 1\times\text{बा}_1}{\text{आ}\times\text{घा}}+\frac{\text{ध}_2\times 1\times\text{बा}_2}{\text{आ}\times\text{घा}}+\ldots\ldots\right\}$$
$=\text{अ}_{\text{औ}}$ अथवा औसत अवधि,

और
$$\frac{\text{घा}\times\text{आ}}{\text{अ}_{\text{औ}}}\times\left\{\frac{\text{ध}_1\times\text{अ}_1\times\text{बा}_1}{\text{आ}\times\text{घा}}+\frac{\text{ध}_2\times\text{अ}_2\times\text{बा}_2}{\text{आ}\times\text{घा}}+\ldots\ldots\right\}\div(\text{ध}_1+\text{ध}_2+\ldots\ldots)=\text{ब}_{\text{औ}}$$
अथवा औसत ब्याज।

## प्रक्षेपककुट्टीकारः

इतः परं मिश्रकव्यवहारे प्रक्षेपककुट्टीकारगणितं व्याख्यास्यामः ।
प्रक्षेपककरणमिदं सर्वोद्देशाहतो युतिविभक्तः ।
प्रक्षेपगुणकारः कुट्टीकारो बुधैः समुद्दिष्टम् ॥ ७९½ ॥

### अत्रोद्देशकः

द्वित्रिचतुःषड्भागैर्विभाज्यते त्रिगुणषष्टिरिह हेम्नाम् ।
भृत्येभ्यो हि चतुर्भ्यो गणकाचक्ष्वाशु मे भागान् ॥ ८०½ ॥
प्रथमस्यांशस्त्रितयं त्रिगुणोत्तरतश्च पञ्चभिर्भक्तम् ।
दीनाराणां त्रिशतं त्रिषष्टिसहितं क एकांशः ॥ ८१½ ॥
आदाय चाम्बुजानि प्रविश्य सच्छ्रावकोऽथ जिननिलयम् ।
पूजां चकार भक्त्या पूजार्हेभ्यो जिनेन्द्रेभ्यः ॥ ८२½ ॥
वृषभाय चतुर्थांशं षष्ठांशं शिष्टपार्श्वाय । द्वादशमथ जिनपतये त्र्यंशं मुनिसुव्रताय ददौ ॥ ८३½ ॥
नष्टाष्टकर्मणे चरदिष्टायारिष्टनेमयेऽष्टांशम् । पञ्चमचतुर्भागं भक्त्या जिनशान्तये प्रददौ ॥ ८४½ ॥
कमलान्यशीतिमिश्राण्याधाराम्यथ शतानि चत्वारि ।
कुसुमानां भागाख्यं कथय प्रक्षेपकाख्यकरणेन ॥ ८५½ ॥

---

## प्रक्षेपक कुट्टीकार ( समानुपाती भाग )

इसके पश्चात् हम इस मिश्रक व्यवहार में समानुपाती भाग के गणित का प्रतिपादन करेंगे—

समानुपाती भाग की क्रिया यह है कि किसी दी गई ( समूह वाचक ) राशि यदि ( विभिन्न समानुपाती भागों का निरूपण करने वाले ) समान ( साधारण ) हर वाले भिन्नों के अंशों के योग द्वारा विभाजित की जाती है। ऐसे समान हर वाले भिन्नों के हरों को उपेक्षित कर विचारते नहीं हैं। प्राप्त फल को प्रत्येक दशा में क्रमशः इन समानुपाती अंशों द्वारा गुणित करते हैं। इसे बुधजन (विद्वज्जन) कुट्टीकार कहते हैं ॥ ७९½ ॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

इस प्रश्न में १८० स्वर्ण मुद्राएँ ४ नौकरों में क्रमशः $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{4}$ और $\frac{1}{6}$ के भिन्नीय भागों में बाँटी जाती हैं। हे अंकगणितज्ञ! मुझे शीघ्र बतलाओ कि उन्हें क्या मिला? ॥ ८०½ ॥ ३६३ दीनारों को पाँच व्यक्तियों में बाँटा गया। उनमें से प्रथम को $\frac{1}{3}$ भाग मिले और शेष भाग को उत्तरोत्तर ३ की साधारण निष्पत्ति में बाँटा गया। प्रत्येक का हिस्सा बतलाओ ॥ ८१½ ॥ एक सच्चे श्रावक ने किसी संख्या के कमल के फूल लिये और जिन मंदिर में जाकर पूजनीय जिनेन्द्रों की भक्तिभाव से पूजा की। उसने वृषभ भगवान् को $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{6}$ पूज्य पार्श्व भगवान् को, $\frac{1}{12}$ जिन पति को $\frac{1}{3}$ मुनि सुव्रत भगवान् को भेंट किये, $\frac{1}{8}$ भाग आठों कर्मों का नाश करने वाले अरिष्ट अरिष्टनेमि भगवान् को और $\frac{1}{4}$ का $\frac{1}{5}$ शांति जिन भगवान् को भेंट किये। यदि वह ४८० कमल के फूल इस पूजा के लिये लाया हो तो इस प्रक्षेप नामक क्रिया द्वारा फूलों का समानुपाती वितरण प्राप्त करो ॥ ८२½–८५½ ॥ ४८ की

(७९½) ८०½ वीं गाथा के प्रश्न को इस नियमानुसार हल करने में हमें $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{6}$ से $\frac{6}{12}$, $\frac{4}{12}$, $\frac{3}{12}$, $\frac{2}{12}$ प्राप्त होते हैं। हरों को हटाने के पश्चात्, हमें ६, ४, ३, २ प्राप्त होते हैं। ये प्रक्षेप अथवा समानुपाती अंश भी कहलाते हैं। इनका योग १५ है जिसके द्वारा बाँटी जानेवाली रकम

